अब मैं जाणि बौरे केवल राइ की कहानी
मंझा जोति राम प्रकासै
गुर गमि बाणीं
तरवर एक अनंत मूरति
सुरता लेहु पिछाणीं
साखा पेड़ फूल फल नांही
ताकी अमृत बाणी
पुहप बास भँवरा एक राता
बारा ले उर धरिया
सोलह मंझै पवन झकोरै
आकासे फल फलिया
सहज समाधि बिरष यहु सींचा
धरती जल हर सोष्या
कहै कबीर तास मैं चेला
जिनि यहु तरबर पेष्या

# कबीर का रहस्यवाद

अवधू, सो जोगी गुरु मेरा

जो या पद का करै निबेरा

तरवर एक पेड़ बिन ठाढ़ा

बिन फूला फल लागा

साखा पत्र कछू नहीं वाके

अष्ट गगन मुख बागा

पैर बिन निरति करां बिन बाजै

जिभ्या हीणा गावै

गावणहारे कै रूप न रेषा

सतगुरु होइ लखावै

पंखी का खोज, मीन का मारग

कहै कबीर बिचारी

अपरंपार पार परसोतम

वा मूरति की बलिहारी

हे भगवान अब भी क्यों तुम्हारे दर्शनों में इतनी देरी है।

अजहूँ बीच कैसे दरसन तोरा

बिन दरसन मन मानें क्यों मेरा

(क्या मैं) हमहि कुसेवग क्या तुम्हहि अजांनां

दुह में दोस कहौ किन रांमां

तुम्ह कहियत त्रभुवन पति राजा

मन की सभी इच्छाओं को पूर्ण करने वाले हो

मन वांछित सब पुरवन काजा

कहैं कबीर हरि दरस दिखाओ

हमहिं बुलावो कै तुम्ह चलि आओ

आऊंगा न जाऊंगा, मरूंगा न जिऊंगा
गुरु के सबद में रमि रमि रहूंगा
आप कटोरा आपै थारी
आपै पुरखा आपै नारी
श्रीफल
आप सदाफल आपै नींबू
आपै मुसलमान आपै हिन्दू
आपै मछकछ आपै जाल
आपै भींवर आपै काल उसका अंत
कुछ नहीं है
कहै कबीर हम नाहीं रे नाहीं
ना हम जीवत न मुवले मांही मुर्दे

न हम जीतों में है और न मरे हुओं में। अर्थात् शरीर में जो कुछ है प्राण ब्रह्म ही है।

अकथ कहानी प्रेम की
कछू कही न जाई
गूंगे केरि सरकरा गुड़
बैठ मुसकाई
पृथ्वी भोमि बिना अरु बीज बिन
तरवर एक भाई
विश्व रूप अनंत फल अनंत फल प्रकासिया, प्रगट हुआ
गुरु दीया बताई
मन थिर बैसि बिचारिया,
रामहि ल्यौ लाई
A झूठी मन में बिस्तरी
सब थोथी बाई
कहै कबीर सकति कछु नाहीं
गुर भया सहाई
आवण जाणी मिटि गई,
आत्मा मन आत्मा में मनहि समाई

A उसे प्रतीत हुआ कि अब तक उसमें झूठी और थोथी अभिलाषाएं तरंगें मार रही थी।

लोका! जानि न भूलो भाई
खालिक खलिक खलक में
खालिक सब घट रह्यो समाई
अला एकै नूर उपनाया
ताकी कैसी निन्दा
ता नूर थैं सब जग कीया
कौन भला कौन मन्दा
ता अला की गति नहीं जानी
गुरि गुड़ दीया मीठा
कहै कबीर मैं पूरा पाया
सब घट में साहिब दीठा

A गुरु ने मीठा गुड़ दिया। सत्पुरुष के दर्शन करा दिए

है कोई गुरज्ञानी जग उलटि बेद बूझै
पानी में पावक बरै, अंधहि आंखन सूझै
गाई तो नाहर खायो, हरिन खायो चीता
काग लंगर फांदि कै बटेर बाज जीता
मूस तो मजार खायो, स्यार खायो स्वाना
आदि कोऊ उदेश जाने, तासु बेश बाना
एकहि दादुर खायो, पांच खायो भुवंगा
कहहि कबीर पुकार के है दोऊ एकै संगा

A मैं डोरे डोरे जाऊंगा, तो मैं बहुरि न भौजलि आऊंगा
सूत बहुत कुछ थोरा, ताथैं लाई ले कंथा डोरा
कंथा डोरा लागा जब जुरा मरण भौ भागा
जहाँ सूत कपास न पूनी, तहाँ बसै एक मूनी
उस मूनी सूं चित लाऊंगा,
तो मैं बहुरि न भौजलि आऊंगा
मेर डंड इक छाजा, तहाँ बसै इक राजा
तिस राजा सूं चित लाऊंगा,
तो मैं बहुरि न भौजलि आऊंगा
जहाँ बहु हीरा घन मोती, तहाँ तत लाइ ले जोती
तिस जोतिहिं जोति मिलाऊंगा,
तो मैं बहुरि न भौजलि आऊंगा
जहाँ ऊगै सूर न चन्दा, तहाँ दृष्या एक अनन्दा
उस आनंद सूं चित लाऊंगा
तो मैं बहुरि न भौजलि आऊंगा
मूल बंध एक पाया, तहाँ सिंह गणेश्वर राजा
तिस मूलहिं मूल मिलाऊंगा
तो मैं बहुरि न भौजलि आऊंगा
कबीरा तालिब तोरा, तहाँ गोपाल हरी गुर मोरा
तहाँ हेत हरी चित लाऊंगा
तो मैं बहुरि न भौजलि आऊंगा

A जब हमने कंचन की भाँति शरीर को शोधा तो हम
हृदय में राम राजा प्रगट हुए।

अब घट प्रगट भये राम राई
सोधि सरीर कंचन की नाईं | A
कनक कसौटी जैसे कसि लेइ सुनारा।
सोधि सरीर भयो तन सारा
अनेक उपायों द्वारा
उपजत उपजत बहुत उपाई
मन थिर भयो तबै थिति पाई
बाहर खोजत जनम गंवाया
उनमना ध्यान घट भीतर पाया
T | बिन परचै तन कांच कथीरा
परचै कंचन भया कबीरा

पर जब उलट कर अपने ही भीतर प्रभु से ध्यान
लगाया तब उसको हृदय के भीतर ही पाया।

T परिचय प्राप्त किए बिना शरीर काँच
कथीरे के समान है, पर उस का मर्म जान
लेने पर वह कंचन होगया।
(Gold)

70

हम सब मांहि सकल हम मांही

से अतिरिक्त हम थैं और दूसरा नांही

तीन लोक में हमारा पसारा

आवागमन सब खेल हमारा

खट दरसन कहियत हम भेखा

से परे, हम से अलग हमहीं अतीत रूप नहीं रेखा

हमहीं आप कबीर कहावा

हमहीं अपना आप लखावा

प्रगट करते हैं

× पाँच तत्वों के बने इस शरीर के बिछुड़ने पर

बहुरि हम काहे कूं आवहिंगे इस संसार में

× बिछुरे पञ्चतत्त की रचना
तब हम रामहिं पावहिंगे
पृथ्वी का गुण पानी सोष्या
पानी तेज मिलावहिंगे
तेज पवन मिलि पवन सबद मिलि
ये कहि गालि तवावहिंगे
ऐसे हम लोक वेद के बिछुरे
सुन्नहि मांहि समावहिंगे
जैसे जलदि तरंग तरंगनी में तरंग रहती है
ऐसे दम दिखलावहिंगे
कहै कबीर स्वामी सुख सागर
हंसहि हंस मिलावहिंगे

A→ पृथ्वी का गुण पानी में मिल गया, पानी को अ
मिला देंगे। अग्नि वायु में मिल जायगा, वा
शब्द में मिलाकर हम सहज समाधि लगा
इन तत्वों को सोने के ५१ आभूषण समझ कर
गला देंगे।

दरियाव की लहर दरियाव है जी
दरियाव और लहर में भिन्न कोयम
उठे तो नीर है बैठे तो नीर है
कहो दूसरा किस तरह होयम
उसी नाम को फेर के लहर धरा
लहर के कहे क्या नीर खोयम
जक्त ही फेर सब जक्त और ब्रह्म में
ज्ञान करि देख कबीर गोयम

है कोई दिल दरवेश तेरा
नासूत मलकूत जबरूत को छांड़िके
जाइ लाहूत पर करै डेरा
अकिल की फहम ते इलम रोसन करै
चढ़ै खरसान तब होय उजेरा
हिर्स हैवान को मारि मरदन करै
नफस सैतान जब होय जेरा
गौस औ कुतुब दिल फिकर जाका करै
फतह कर किला तहं दौर फेरा
तख़्त पर बैठिके अदल इन्साफ़ कर
दोजख औ भिस्त का करु निबेरा
अजाब सवाब का सबब पहुंचे नहीं
जहां है यार महबूब मेरा
कहै कब्बीर वह छांड़ि आगे चला
हुआ असवार तब दिया दरेरा

मन मस्त हुआ तब क्यों बोलै
　　　　हीरा पायो गांठ गठियायो
बार बार वाको क्यों खोलै
　　　　हलकी थी जब चढ़ी तराजू
पूरी भई तब क्यों तोलै
　　　　सुरत कलारी भई मतवारी
मदवा पी गई बिन तोलै
　　　　हंसा पाये मान सरोवर
ताल तलैया क्यों डोलै
　　　　तेरा साहिब है घट मांहीं
बाहर नैना क्यों खोलै
　　　　कहै कबीर सुनो भई साधो
साहिब मिल गये तिल ओलै

तोरी गठरी में लागे चोर
बटोहिया का रे सोवै
पांच पचीस तीन हैं चुरवा
यह सब कीन्हा सोर
बटोहिया का रे सोवै
जागु सवेरा बाट अनेड़ा
फिर नहि लागै जोर
बटोहिया का रे सोवै
भवसागर इक नदी बहतु है
बिन उतरे जाव बोर
बटोहिया का रे सोवै
कहै कबीर सुनो भाई साधो
जागत कीजे भोर
बटोहिया का रे सोवै

पिया मोरा जागै मैं कैसे सोई री
पांच सखी मेरे संग की सहेली
उन रंग रंगी पिया रंग न मिली री
सास सयानी ननद द्योरानी
उन डर डरी पिय सार न जानी री
द्वादस ऊपर सेज बिछानी
चढ़ न सकों मारी लाज लजानीं री
रात दिवस मोंहि कूका मारै
मैं न सुना रचि रहि संग जार री
कह कबीर सुनु सखी सयानी
बिन सतगुर पिय मिले न मिलानी री

ये अंखियां अलसानी हो

पिय सेज चलो

खंभ पकरि पतंग अस डोलै

बोलै मधुरी बानी

फूलन सेज बिछाय जो राख्यो

पिया बिना कुम्हिलानी

धीरे पांव धरो पलंगा पर

जागत ननद जिठानी

कहै कबीर सुनो भाई साधो

लोक लाज बिलछानी

नैहरवा हमका नहिं भावै
सांई की नगरी परम अति सुन्दर
जहं कोई जाय न आवै
चांद सुरज जहं पवन न पानी
को संदेस पहुंचावै
दरद यह सांई को सुनावै
आगे चलौं पंथ नहिं सूझै
पीछे दोस लगावै
केहि विधि सुसरे जाउं मोरी सजनी
बिरहा जोर जनावै
विषै रस नाच नचावै
बिन सतगुरु अपनो नहिं कोई
जो यह राह बतावै
कहत कबीर सुनो भाई साधो
सुपने न प्रीतम पावै
तपन यह जिय की बुझावै

आगे चलते चलते
प्रियतम का विरह जोर मार रहा है
तारिक विषय वासनाएं

कबीर का रहस्यवाद

चौबारा → अर्थात परम पद

A

पिय ऊंची रे अटरिया तोरी देखन चली

ऊंची अटरिया जरद किनरिया

लगी नाम की डोरिया

चांद सुरज सम दियना बरत हैं

ता बिच भूली डगरिया

पांच पचीस तीन घर बनिया

मनुआं है चौधरिया

मुंशी है कोतवाल ज्ञान को

चहुं दिसि लगी बजरिया

आठ मरातिब दस दरवाजे

नौ में लगी किबरिया

खिरकि बैठ गोरी चितवन लागी

उपरां झांप झोपरिया

कहत कबीर सुनो भाई साधो

गुरु चरनन बलहरिया

A परमपद (ब्रह्मरंध्र) में पहुंचने के लिए जो विप्र... चक्र का किनारा है, जिसमें नाम की डोरी लगी है ... बेधन है। उस ब्रह्मरंध्र में चाँद और सूर्य के दीप... जलते हैं, पर उनके बीच में भी मैं रास्ता भूल ...

× साधारणतः मनुष्यों में से ५९ नौ द्वार खुले और दसवां (ब्रह्मरंध्र) बंद रहता है परन्तु मुनियों के नौ द्वार और दसवां (ब्रह्मरंध्र) खुला ... है।

घूंघट का पट खोल रे
तोको पीव मिलैंगे
घट घट में वोहि सांई रमता
कटुक बचन मत बोल रे
धन जोबन का गर्व न कीजे
झूठा पंचरंग चोल रे
सुन्न महल में दियाना बार ले
आसा से मत डोल रे
जोग जुगत से रंग महल में
पिय पाये अनमोल रे
कह कबीर आनन्द भयो है
बाजत अनहद ढोल रे

माया अर्थात् संसार

नैहर में दाग लगाय आई चुनरी

उस परमात्मा को — ऊ रंगरेजवा के मरम न जाने

नहिं मिलै धोबिया कवन करे उजरी

तन कै कूंडी, ज्ञान सउंदन

साबुन महंग बिकाय या नगरी

इसी गंदी — पहिरि ओढ़ि कै चली ससुरिया

गौवां के लोग कहैं बड़ी फुहरी

कहत कबीर सुनो भाई साधो

बिन सतगुरु कबहूं नहिं सुधरी

जीवात्मा कहती है

मोरी चुनरी में परि गयो दाग पिया।

पंच तत्त के बनी चुनरिया

सोरह सै बंद लागे जिया

हमार

पद में पहुँचकर यह चुनरी मोरे मैके तं आई

ससुरे में मनुआं खोय दिया

मलि मलि धोई दाग न छूटै

ज्ञान को साबुन लाय पिया है प्यारे इस पर ज्ञानका साबुन लगा।

कहत कबीर दाग तब छुटि है

जब साहब अपनाय लिया

८ उसने अज्ञान का काला रंग छुड़ाकर भक्ति का रंग (मजीठे) चढ़ा दिया

८ सतगुर हैं रंगरेज, चुनर मोरी रंग डारी।
स्याही रंग छुड़ाय के रे
दियों मजीठा रंग
धोये से छूटै नहीं रे
दिन दिन होत सुरंग अच्छा रंग (मजीठा)
भाव के कुंड नेह के जल में
प्रेम रंग दई बोर
चसकी चास लगाइ के रे प्रेम का चसका चढ़ाकर
खूब रंगी झकझोर अच्छी प्रकार
सतगुर ने चुनरी रंगी रे
सतगुर चतुर सुजान
सब कछु उन पर वार दूं रे
तन मन धन औ प्रान
कह कबीर रंगरेज गुर रे
मुझ पर हुए दयाल
सीतल चुनरी ओढ़ के रे
भइ हौं मगन निहाल

## कबीर का रहस्यवाद

झीनी झीनी बीनी चदरिया

काहे क ताना काहे कै भरनी

कौन तार से बीनी चदरिया

इंगला पिंगला ताना भरनी

सुषमन तार से बीनी चदरिया

आठ कमल दल चरखा डोलै

पांच तत्त गुन तीनी चदरिया

सांई को सियत मास दस लागे

ठोक ठोक कै बीनी चदरिया

सो चादर सुरनर मुनि ओढ़ी

ओढ़ि कै मैली कीनी चदरिया

दास कबीर जतन से ओढ़ी

ज्यों की त्यों धरि दीनीं चदरिया

मो को कहाँ ढूंढ़े बन्दे,
　　　　मैं तो तेरे पास में
ना मैं बकरी ना मैं भेड़ी
　　　　ना मैं छुरी गंड़ास में
नहीं खाल में नहीं पोंछ में
　　　　ना हड्डी ना मांस में
ना मैं देवल ना मैं मसजिद
　　　　ना काबे कैलास में
ना तौ कौनों क्रिया कर्म में
　　　　नहीं जोग बैराग में
खोजी होय तुरतै मिलिहौं
　　　　पल भर की तलास में
मैं तो रहौं सहर के बाहर
　　　　मेरी पुरी मवास में श्मशान
कहै कबीर सुनो भाई साधो
　　　　सब सांसों की सांस में

ख

# कबीर का जीवन वृत्त

कबीर के जीवन वृत्त के विषय में निश्चित रीति से कुछ भी नहीं कहा जा सकता। कबीर के जितने जीवन वृत्त पाये जाते हैं उनमें एक तो तिथि आदि के विषय में कुछ नहीं लिखा, दूसरे उन में बहुत सी अलौकिक घटनाओं का समावेश है। स्वयं कबीर ने अपने विषय में कुछ बातें कह कर ही सन्तोष कर लिया है। उनसे हमें उनकी जाति और व्यक्तिगत जीवन का परिचय मात्र मिलता है इसके अतिरिक्त कुछ भी नहीं।

कबीरपन्थ के ग्रन्थों में कबीर के विषय में बहुत कुछ लिखा गया है। उनमें कबीर की महत्ता सिद्ध करने के लिए उनसे गोरखनाथ[1] और चित्रगुप्त[2] तक से वार्तालाप कराया गया है। किन्तु उनकी जन्म तिथि और जन्म के विषय पर अधिक ध्यान नहीं दिया गया। कबीर चरित्र बोध[3] ही में जन्म-तिथि के विषय में निर्देश किया गया है।

"कबीर साहब का काशी में प्रकट होना

सम्वत् चौदह सौ पचपन विक्रमी जेष्ठ सुदी पूर्णिमा सोमवार के दिन सत्य पुरुष का तेज काशी के लहर तालाब में उतरा। उस समय पृथ्वी और आकाश प्रकाशित हो गया।......उस समय अष्टानंद वैष्णव तालाब पर बैठे थे, वृष्टि हो रही थी, बादल आकाश में

---

१—कबीर गोरख की गोष्ठी, हस्तलिखित प्रति सं० १८५०, (ना० प्र० सभा)

२—अमर सिंह बोध (कबीर सागर नं० ४) स्वामी युगलानन्द द्वारा संशोधित, पृष्ठ १८ (सम्वत् १९६३, खेमराज श्री कृष्णदास, बम्बई)

३—कबीर चरित्र बोध (बोध सागर, स्वामी युगलानन्द द्वारा संशोधित पृष्ठ ९, सम्वत् १९६३, खेमराज श्री कृष्णदास, बम्बई)

घिरे रहने के कारण अंधकार छाया हुआ था, और बिजली चमक रही थी, जिस समय वह प्रकाश तालाब में उतरा उस समय समस्त तालाब जगमग-जगमग करने लगा—और बड़ा प्रकाश हुआ वह प्रकाश उस तालाब में ठहर गया और प्रत्येक दिशाएँ जगमगाहट से परिपूर्ण हो गईं।"

कबीर पंथियों में कबीर के जन्म के सम्बन्ध में एक दोहा प्रसिद्ध है :—

चौदह सै पचपन साल गए, चन्द्रवार एक ठाट ठए।
जेठ सुदी बरसायत को पूरन मासी प्रगट भए॥

इस दोहे के अनुसार कबीर का जन्म संवत् १४५५ की पूर्णिमा को सोमवार के दिन ठहरता है। बाबू श्यामसुंदरदास का कथन है कि "गणना करने से संवत् १४५५ में जेष्ठ शुक्ल पूर्णिमा चन्द्रवार को नहीं पड़ती। पद्य को ध्यान से पढ़ने पर संवत् १४५६ निकलता है क्योंकि उसमें स्पष्ट शब्दों में लिखा है "चौदह सौ पचपन साल गए" अर्थात् उस समय तक संवत १४५५ बीत गया था।[1] गणना से संवत् १४५६ में चन्द्रवार को ही ज्येष्ठ पूर्णिमा पड़ती है। अतएव इस दोहे के अनुसार कबीर का जन्म संवत १४५६ की जेष्ठ पूर्णिमा को हुआ।

किन्तु गणना करने पर ज्ञात होता है कि चन्द्रवार को जेष्ठ पूर्णिमा नहीं पड़ती। चन्द्रवार के बदले मंगलवार दिन आता है।[2] इस प्रकार बाबू श्यामसुन्दर दास का कथन प्रामाणिक नहीं माना जा सकता। कबीर के जन्म के सम्बन्ध में उपर्युक्त दोहे में 'बरसायत' पर भी ध्यान नहीं दिया गया है।

भारत पथिक कबीरपंथी स्वामी श्री युगलानन्द ने 'बरसायत' पर एक नोट लिखा है :—

---

१ — कबीर-ग्रंथावली, प्रस्तावना, पृष्ठ १८

२—Indian Chronology—Part I, By Pillai

"बरसाइत अपभ्रंश है बट सावित्री का। यह बट सावित्री व्रत जेष्ठ के अमावस्या को होती है इसकी विस्तार पूर्वक कथा महाभारत में है। उसी दिन कबीर साहब नीमा और नूरी को मिले थे। इस कारण से कबीरपंथियों में बरसाइत महातम ग्रन्थ की कथा प्रचलित है। और उसी दिन कबीरपंथी लोग बहुत उत्सव मनाते हैं।[1]

यह नोट श्री युगलानन्द जी ने अनुराग सागर में वर्णित "कबीर साहेब का काशी में प्रकट होकर नीरू को मिलने की कथा" के आधार पर लिखा है। उस कथा की कुछ पंक्तियाँ इस प्रकार हैं :—

यह विधि कछुक दिवस गयऊ। तजि तन जन्म बहुरि तिन पयऊ।
मानुष तन जुलहा कुल दीन्हा। दोउ संयोग बहुरि विधि कीन्हा॥
काशी नगर रहे पुनि सोई। नीरू नाम जुलाहा होई।
नारि गवन लाव मग सोई। जेठ मास बरसाइत होई॥[2]
आदि

इस पद और टिप्पणी के आधार पर कबीर का जन्म जेठ की 'बरसाइत' (अमावस्या) को हुआ। अब यह देखना है कि जेठ की अमावस्या को चन्द्रवार पड़ता है या नहीं। यदि अमावस्या को चन्द्रवार पड़ता है तब तो कबीर का जन्म संवत १४५५ ही मानना होगा और 'गए' का अर्थ १४५५ के 'व्यतीत होते हुए' मानना होगा। ऐसी स्थिति में दोहे का परिवर्ती भाग "पूरणमासी प्रगट भये" भी अशुद्ध माना जावेगा क्योंकि 'बरसाइत' पूर्णमासी को नहीं पड़ती, वह अमावस्या को पड़ती है।

मोहनसिंह ने अपनी पुस्तक 'कबीर—हिज बायोग्रेफी' में इस किम्बदंती के दोहे का उल्लेख किया है। वे हिन्दी में हस्तलिखित

१. अनुराग सागर (कबीर सागर नं० २) पृष्ठ ८६. भारत पथिक कबीरपंथी स्वामी श्री युगलानन्द द्वारा संशोधित सं० १९६२
(श्री वेङ्कटेश्वर प्रेस, बम्बई)

२. वही, पृष्ठ ८६

ग्रन्थों की खोज ( सन १९०२, पृष्ठ ५ ) का उल्लेख करते हुए सं० १४५५ ( सन १३९८ ) की पुष्टि करते हैं।[१]

मोहनसिंह के द्वारा दिए हुए नोट में 'गए' स्थान पर 'गिरा' है। ठीक नहीं कहा जा सकता कि 'गए' अथवा 'गिरा' शब्द में से कौन सा शब्द ठीक है। लिखने में 'ए' और 'रा' में बहुत साम्य है। यदि 'गए' शब्द गिरा' से बन गया है तब तो १४५५ के बीत जाने ( गए ) की बात ही नहीं उठती। 'गिरा' 'पड़ने' के अर्थ में माना जायगा। अर्थात सं० १४५५ की साल 'पड़ने' पर। किन्तु यहां भी 'बरसाइत' और 'पूरनमासी' की प्रतिद्वंद्विता है।

इस दोहे की प्रामाणिकता के विषय में कुछ भी निश्चित रूप से नहीं कहा जा सकता। इसके लेखक का भी विश्वस्त रूप से पता नहीं। कबीर ग्रंथावली के संम्पादक ने अपनी प्रस्तावना में लिखा है:—

"यह पद्य कबीरदास के प्रधान शिष्य और उत्तराधिकारी धर्मदास का कहा हुआ बताया है जाता है।"[२] किन्तु विद्वान सम्पादक के इस कथन में प्रामाणिकता नहीं पाई जाती। "कहा हुआ

---

१ In a Hindi book Bharat Bhramana which has recently been published, the following verses are quoted in proof of the time when Kabir was born and when he died.

चौदह सौ पचपन साल गिरा चन्दु एक ठाट हुए।
जेठ सुदी बहसाइत को पूरन मासी तिथि भए॥
संवत् पंद्रह सौ अर पाच मगहर कियो गमन।
अगहन सुदी एकादसी, मिले पवन में पेवन॥

This would then, fix the birth of Kabir in 1398 and his death in A. D. 1448. ( R. S. H. M. 1902, page 5)

Kabir—His Biography by Mohan Singh, page 19 foot note.

२ कबीर ग्रंथावली-प्रस्तावना, पृष्ठ १८

बताया जाता है" कथन ही सन्देहास्पद है। अतएव हम अपना कथन 'अनुराग सागर' के आधार पर ही स्थिर करना चाहते हैं जिसमें केवल यही लिखा है:—

नारि गवन आव मग सोई । जेठ मास बरसाइत दोई ॥[1]

'बील' अपनी ओरिएन्टल बायोग्रेफिकल डिक्शनरी[2] में कबीर का जन्म सन १४९० ( सम्वत १५४७ ) स्थिर करते हैं और उन्हें सिकन्दर लोदी का समकालीन मानते हैं। डाक्टर हन्टर अपने ग्रन्थ इन्डियन एम्पायर के आठवें अध्याय में कबीर का समय सन १३०० से १४२० तक (सम्वत १३५७ से १४७७) मानते हैं। बील और हन्टर अपने अनुमानमें १९० वर्ष का अन्तर रखते हैं। जान ब्रिग्स सिकन्दर लोदी का समय सन १४८८ से १५१७ (सम्वत १५४५—१५७४) मानते हैं। उनके कथनानुसार सिकन्दर लोदी ने २८ वर्ष ५ महीने राज्य किया।[3] जान ब्रिग्स ने अपना ग्रन्थ मुसलमान इतिहासकारों के हस्तलिखित ग्रंथों के आधार पर लिखा है, अतएव उनके कालनिर्णय के सम्बन्ध में शङ्का नहीं हो सकती। यदि बील के अनुसार हम कबीर का जन्म सन १४९० में अर्थात् सिकन्दर लोदी के शासक होने के दो वर्ष बाद मानें तो सिकन्दर लोदी की मृत्यु तक कबीर केवल २६ वर्ष के होंगे। किन्तु मृत्यु के बहुत पहले ही सिकन्दर लोदी कबीर के सम्पर्क में आ गया था। यह समय भी निश्चित करना आवश्यक है।

श्री भक्तमाल सटीक[4] में प्रियादास की टीका में एक घनाक्षरी है

१—अनुराग सागर पृष्ठ ८६

२—An Oriental Biographical Dictionary by Thomas William Beale. London (1894) Page 204.

३ History of the Rise of the Mohammedan Power in India —By John Briggs, page 589.

४— भक्तमाल सटीक— सीतारामशरण भगवानप्रसाद प्रथम बार, लखनऊ (सन १९१३)

जिसके अनुसार कबीर और सिकन्दर लोदी का साक्ष्य हुआ था। वह घनाक्षरी इस प्रकार है:—

देखि कै प्रभाव, फेरि उपज्यो अभाव द्विज;
आयो पातसाह सो सिकन्दर सुनांव है।
विमुख समूह संग माता हूँ मिलाय लई,
जाय कै पुकारे "जू दुखायो सब गाँव है॥"
ल्यावो रे पकर वाको देखौं मैं मकर कैसो,
अकर मिटाऊँ गाढ़े जकर तनाव है।
आनि ठाढ़े किये, क़ाज़ी कहत सलाम करौ,
जानै न सलाम, जानैं राम गाढ़े पाँव है॥

इस घनाक्षरी के नीचे सीतारामशरण भगवानप्रसाद का एक नोट है:—

यह प्रभाव देख कर के ब्राह्मणों के हृदय में पुन: मत्सर उत्पन्न हुआ। वे सब काशीराज को भी श्री कबीर जी के वश में जान कर, बादशाह सिकंदर लोदी पास जो **आगरे से काशी जी आया था** पहुँचे। श्री कबीर जी की मा को भी मिला के साथ में लेके मुसलमानों सहित बादशाह की कचहरी में जाकर उन सब ने पुकारा कि कबीर शहर भर में उपद्रव मचा रहा है···आदि"[१]

इससे ज्ञात होता है कि जब सिकंदर लोदी आगरे से काशी आया, उस समय वह कबीर से मिला। इतिहास से ज्ञात होता है कि सिकंदर लोदी बिहार के हुसेनशाह शरकी से युद्ध करने के लिए आगरे से काशी आया था। जान ब्रिग्स के अनुसार यह घटना हिजरी ९०० [ अर्थात् सन् १४९४ ] की है।[२]

---

१—भक्तमाल, पृष्ठ ४७०

२ Hoossein Shah Shurky accordingly put his army in motion, and marched against the King. Sikandar

यदि कबीर सन १४९४ में सिकंदर लोदी से मिले होंगे तो वे उस समय बील के अनुसार केवल ४ वर्ष के रहे होंगे। उस समय उनका इतनी प्रसिद्धि पाना कि वे सिकंदर लोदी की अप्रसन्नता के पात्र बन सकें, सम्पूर्णतया असम्भव है। अतएव बील के द्वारा दी हुई तिथि भ्रमात्मक है।

वी० ए० स्मिथ ने कबीर की कोई निश्चित तिथि नहीं दी। वे अन्डरहिल द्वारा दी हुई तिथि का उल्लेख मात्र करते हैं। वह तिथि है सन १४४० से १५१८ (अर्थात संवत १४९७ से १५७५)। यह समय सिकन्दर लोदी का समय है और कबीर का इस समय रहना प्रामाणिक है।

अत: कबीर की जन्म तिथि किसी ने भी निश्चित प्रकार से नहीं दी। बाबू श्यामसुंदर दास के अनुसार प्रचलित दोहे के आधार पर जेष्ठ पूर्णिमा, चन्द्रवार संवत १४५६ और अनुराग सागर के आधार पर जेष्ठ अमावस्या संवत १४५५ कबीर की जन्म तिथि है। जेष्ठ पूर्णिमा संवत १४५६ को चन्द्रवार नहीं पड़ता अतएव यह तिथि अनिश्चित है। ऐसी परिस्थिति में हम कबीर की जन्म तिथि जेष्ठ अमावस्या

---

on hearing of his intentions, crossed the Ganges to meet him; and the two armies came in sight of each other at a spot distant 18 coss (27 miles) from Benares.

History of the Rise of the Mohammedan Power in India by John Briggs. M. R. A. S. London (1829) Page 571-72.

१ Miss underhill dates Kabir from about 1440 to 1518. He used to be placed between 1380 and 1420.

The Oxford History of India by V. A. Smith Page 261 (foot note)

संवत १४५५ ही मानते हैं। कबीरपंथियों में भी जेठ बरसाइत सं० १४५५ मान्य है जो अनुराग सागर द्वारा स्पष्ट की गई है।

कबीर की मृत्यु की तिथि भी संदिग्ध ही है।

इस सम्बन्ध में भक्तमाल में यह दोहा है:—

पन्द्रह सै उनचास में, मगहर कीन्हों गौन।
अगहन सुदि एकादशी, मिले पौन मों पौन॥[1]

इसके अनुसार कबीर की मृत्यु सं० १५४९ में हुई। कबीरपंथियों में प्रचलित दोहे के अनुसार यह तिथि सं० १५७५ कही गई है:—

सम्बत् पन्द्रह सै पछत्तरा, कियो मगहर को गौन।
माघ सुदी एकादशी रलो पौन में पौन॥[2]

सिकन्दर लोदी सन् १४९४ (संवत् १५५१) में कबीर से मिला था।[3] अतएव भक्तमाल के दोहे के अनुसार कबीर की मृत्यु तिथि अशुद्ध है। कबीर की मृत्यु सम्वत १५५१ के बाद ही मानी जानी चाहिए।

नागरी प्रचारिणी सभा से कबीर-ग्रंथावली का सम्पादन सं० १५६१ की हस्तलिखित प्रति के आधार पर किया गया है।[4] इस प्रति में वे बहुत से पद और साखियां नहीं हैं जो ग्रंथ साहब में संकलित है। इस संबंध में बाबू श्यामसुंदरदास जी का कथन है:— "इससे यह मानना पड़ेगा कि या तो यह संवत् १५६१ वाली प्रति अधूरी है अथवा इस प्रति के लिखे जाने के १०० वर्ष के अंदर बहुत भी साखियाँ आदि कबीरदास जी के नाम से प्रचलित हो गई थीं, जो कि वास्तव में उनकी न थीं। यदि कबीरदास का निधन संवत्

१ भक्तमाल सटीक, पृष्ठ ४७४.

२ कबीर कसौटी

३ History of the Rise of the Mohammedan Power in India by John Briggs page 571—72

४ कबीर ग्रंथावली, भूमिका पृष्ठ २।

१५७५ में मान लिया जाता है तो यह बात असंगत नहीं जान पड़ती कि इस प्रति के लिखे जाने के अनंतर १४ वर्ष तक कबीरदास जी जीवित रहे और इस बीच में उन्होंने और बहुत से पद बनाए हों जो ग्रंथसाहब में सम्मिलित कर लिए गए हों।"[१]

बाबू साहब का यह मत समीचीन जान पड़ता है। कबीरपंथियों के विचार से साम्य रखने के कारण मृत्यु तिथि सं० १५७५ ही मान्य है। इस प्रकार कबीर की जन्मतिथि सं० १४५५ और मृत्यु तिथि सं० १५७५ ठहरती है। इसके अनुसार वे १२० वर्ष तक जीवित रहे।

कबीर की जाति में भी अभी तक संदेह है। कबीरपंथी तो उन्हें जाति से परे मानते हैं।[२] किन्तु किम्बदंती है कि वे एक ब्राह्मणी विधवा के पुत्र थे। विधवा-कन्या का पिता श्री रामानन्द का बड़ा भक्त था। एक बार श्री रामानन्द उस विधवा-कन्या के प्रणाम करने पर उसे 'पुत्रवती' होने का आशीर्वाद दे बैठे। ब्राह्मण ने जब अपनी कन्या के विधवा होने की बात कही तब भी रामानन्द ने अपना वचन नहीं लौटाया। आशीर्वाद के फल-स्वरूप उस विधवा-कन्या के एक पुत्र हुआ जिसे उसने लोकलाज के डर से लहरतारा तालाब के किनारे छिपा दिया। कुछ देर बाद उसी रास्ते से नीरू जुलाहा अपनी नवविवाहिता स्त्री नीमा को लेकर जा रहा था। नवजात शिशु का सौन्दर्य देखकर उन्होंने उसे उठा लिया और उसका अपने पुत्र के समान पालन किया, इसीलिए कबीर जुलाहे कहलाए, यद्यपि वे एक ब्राह्मण विधवा के पुत्र थे।

महाराज रघुराजसिंह की "भक्तमाला रामरसिकावली" में भी इस घटना का उल्लेख है पर कथा में थोड़ा सा अन्तर आ गया है।[३]

---

१. कबीर ग्रंथावली, भूमिका, पृष्ठ २१

२. है अनाम अविचल अविनाशी, अकह पुरुष सतलोक के वासी ॥
—श्री कबीर साहब का जीवन चरित्र (श्री जनकलाल) नरसिंहपुर (१९०५)

३. रामानन्द रहे जग स्वामी। ध्यावत निसदिन अन्तरयामी ॥

कुछ कबीरपंथियों का मत है कि कबीर ब्राह्मण की विधवा-कन्या के पुत्र नहीं थे, वरन् रामानन्द के आशीर्वाद के फल-स्वरूप वे उसकी हथेली से उत्पन्न हुए थे, इसीलिए वे कर वीर (हाथ के पुत्र) अथवा (कर वीर का अपभ्रंश) 'कबीर' कहलाए। बात जो भी हो, कबीर का जन्म जनश्रुति ब्राह्मण-कन्या से जोड़ती है। किन्तु प्रश्न यह है कि यदि कबीर विधवा की सन्तान थे तो यह बात लोगों को ज्ञात कैसे हुई ? उसने तो कबीर को लहरतारा के समीप छिपा कर रख दिया था। और यदि ब्राह्मण-विधवा को वरदान देने की बात लोग जानते थे तो उस विधवा ने अपने बालक को छिपाने का प्रयत्न ही क्यों किया ? रामानन्द के आशीर्वाद से तो कलङ्क-कालिका की आशंका भी नहीं हो सकती थी। इस प्रकार कबीर की यह कलंक-कथा निर्मूल सिद्ध होती है। इस कथा के उद्गम के तीन कारण हो सकते हैं। प्रथम तो यह कि इससे रामानन्द के प्रभुत्व का प्रचार होता है। वे इतने प्रभावशाली थे कि अपने आशीर्वाद से एक विधवा-कन्या के उदर से पुत्रोत्पत्ति कर सकते थे। दूसरा कारण यह हो सकता

---

तिनके ढिग विधवा एक नारी। सेवा करै बड़ो श्रमधारी॥
प्रभु एक दिन रह ध्यान लगाई। विधवा तिय तिनके ढिग आई॥
प्रभुहिं कियो वंदन विन दोषा। प्रभु कह पुत्रवती भरि घोषा॥
तब तिय अपनो नाम बखाना। यह विपरीत दियो बरदाना॥
स्वामी कह्यो निकसि मुख आयो। पुत्रवती हरि तोहिं बनायो॥
ह्वै है पुत्र कलंक न लागो। तव सुत ह्वैहै हरि अनुरागी॥
तब तिय-कर फुलका परि आयो। कछु दिन में ताते सुत जायो॥
जनत पुत्र नभ बजे नगारा। तदपि जननि उर सोच अपारा॥
सो सुत लै तिय फेंक्यो दूरी। कढ़ी जुलाहिन तहँ एक रूरी।
सो बालकहिं अनाथ निहारी। गोद राखि निज भवन सिधारी॥
लालन पालन किय बहुभाँती। सेयो सुतहिं नारि दिन राती॥
—भक्तमाल। रामरसिकावली

है कि कबीर के पंथ में बहुत से हिन्दू भी सम्मिलित थे। अपने गुरु को जुलाहा की हीन और नीच जाति से हटा कर वे उनका सम्बन्ध पवित्र ब्राह्मण जाति से जोड़ना चाहते थे। और तीसरा कारण यह है कि कुछ कट्टर हिन्दू और मुसलमान जो कबीर की धार्मिक उच्छृङ्खलता से क्षुब्ध थे वे उन्हें अपमानित और कलंकित करने के लिए उनके जन्म का सम्बन्ध इस कलंक-कथा से घोषित करना चाहते थे।

कबीर के जन्म-सम्बन्ध में प्राप्त हुए कुछ प्रमाणों से यह स्पष्ट होता है कि वे ब्राह्मण-विधवा की संतान न होकर मुसलमानी कुल में ही पैदा हुए थे। सब से अधिक प्रामाणिक उद्धरण हमें आदि श्री गुरुग्रंथ साहब में मिलता है। उक्त ग्रंथ में श्री रैदास के जो पद संग्रहीत है, उनमें एक पद इस प्रकार है :—

मलारबाणीभगतरविदासजीकी

१ ऊंसतिगुरप्रसाद ॥..........॥ ३ ॥ १ ॥

---

मलार बाणी भगत रविदास जी की

१ ओ सतगुरु प्रसादि ॥................................॥३॥१॥

मलार ॥ हरि जपत तेऊ जनां पदम कवलासपति ता सम तुलि नहीं आन कोऊ। एक ही एक अनेक अनेक होइ बिसथरिओआनरे आन भरपूरि सोऊ॥ रहाउ॥ जाकै भगवतु लेखीऐ अवरु नहीं पेखीऐ तास की जाति आछोप छीपा॥ बिआस यहि लेखीऐ सनक महि पेखीऐ नाम की नामना सपत दीपा॥१॥ जाकै ईदि बकरीदि कुल गऊ रे बधु करहि मानीअहि सेख सहीद पीरा॥ जाकै बाप वैसी करी पूत ऐसी सरी तिहू रे लोक परसिध कबीरा॥२॥ जाके कुटुम्ब के ढेढ़ सभ ढोर ढोवंत फिरहि अजहु बनारसी आसपासा॥ आचार सहित बिप्र करहि डंडउति तिनि तनै रविदास दासानदासा॥३॥२

—आदि श्री गुरुग्रंथसाहिब जी, पृष्ठ ६६८

भाई मोहन सिंह वैद्य, तरनतारन (अमृतसर)

१७ अगस्त १९२७, बुधवार

मलार ॥ हरिजपततेऊजनांपदमकवलासपतितासमतुलिनहींआन-कोऊ ॥ एकहीएकअनेकअनेकहोइबिसथरिउोआनरेआनभरपूरिसोऊ ॥ रहाउ ॥ जाकैभागवतुलेखीऐअवरुनहीपेखीऐतासकीजातिआछोपछीपा । बिआसमहिलेखीऐसनकमहिपेखीऐनामकीनामनासपतदीपा ॥ १ ॥

जाकैईदिबकरीदिकुलगऊरेवधुकरहिमानीअहिसेखसहीदपीरा॥ जाकै बापवैसीकरीपूतऐसीसरीतिहूरेलोकपरसिधकबीरा ॥२॥ जाकेकुटुम्बकेढेढ सबठोरढोवंतफिरहिअजहुँबनारसीआसपासा।आचारसहितबिप्रकरहिडंड-उतितिनितनैरविदासदासानुदासा ॥ ३ ॥ २ ॥

रैदास के इस पद में नामदेव, कबीर और स्वयं रैदास का परिचय दिया गया है। नामदेव छीपा ( दर्जी ) जाति के थे। कबीर जाति के मुसलमान थे जिनके कुल में ईद बकरीद के दिन गऊ का वध होता था जो शेख़ शहीद और पीर को मानते थे। उन्होंने अपने बाप के विपरीत आचरण करके भी तीनों लोकों में यश की प्राप्ति की। रैदास चमार जाति के थे जिनके वंश में मरे हुए पशु ढोये जाते हैं और जो बनारस के निवासी थे।

आदि श्री गुरु ग्रंथ के इस पद के अनुसार कबीर निश्चय ही मुसलमान वंश में उत्पन्न हुए थे। आदि ग्रंथ का सम्पादन संवत् १६६१ में हुआ था। सिक्खों का धार्मिक ग्रंथ होने के कारण इसके पाठ में अणुमात्र भी अंतर नहीं हुआ। निर्देशित आदि श्री गुरु ग्रंथ साहिब गुरुमुखी में लिखे हुए इसी ग्रंथ की अविकल प्रति है।[1] इस प्रकार

१ इस दशा और त्रुटि को देखते हुए श्री सतगुरु जी की प्रेरना से यदि सेवा करने का उ_तसाह दास को हुआ और आदि में भेटा भी अती अलप लागत से भी बहुत कम रखने का द्रिड़ विचार और ऐसा ही वरताव कीया गया। फिर यहि विचार हुआ कि शब्द के स्थान शब्द तथा और हिंदी शब्द या पद हिंदी की लेखन प्रणाली के अनुसार लिखे जावें या यथा तथ्य गुरुमुखी के अनुसार ही लिखे जावें ? इस पर बहुत विचार करने से यही निश्चय हूआ कि महान पुरुषों की तर्फ़ से जो अक्षरों के जोड़ तोड़ मंत्र रूप

यह प्रति और उसका पाठ अत्यन्त प्रामाणिक है। इस प्रमाण का आधार श्री मोहनसिंह ने भो कबीर की जाति के निर्णय करने में लिया है।[1]

दूसरा प्रमाण सद्‌गुरु गरीबदासजी साहिब की वाणी[2] से प्राप्त होता है। इसमें 'पारख का अंग' ॥५२॥ के अंतर्गत कबीर साहब का जीवन चरित्र दिया हुआ है। प्रारम्भ में ही लिखा हुआ है :—

गरीब सेवक होय करि उतरे
इस पृथ्वी के मांहि
जीव उधारन जगत गुरु बार बार बलि जांहि ॥३८०॥
गरीब काशी पुरी कस्त किया, उतरे अधर उधार।
मोमन को मुजरा हुआ, जंगल में दीदार ॥ ३८१ ॥
गरीब कोटि किरण शशि भान सुधि, आसन अधर विमान।
परसत पूरण ब्रह्म कूं, शीतल पिंडरु प्राण ॥ ३८२ ॥

---

दिव्य वाणी में हूआ करते हैं उनके मिलाप में कोई अमोघ शक्ती होती है जिसको सर्व साधारण हम लोग नहीं समझ सकते। परन्तु उनके पठन पाठन में यथा तथ्य उच्चारन से हा पूर्ण सिद्धि प्राप्त हो सकती है। इसके सिवाय यह भी है कि श्री गुरू ग्रन्थ साहिब जी के प्रतिशत ८० शब्द ऐसे हैं जो हिंदी पाठक ठीक-ठीक समझ सकते हैं। इस विचार अनुसार ही यह हिन्दी बीड़ गुरमुखी लिखत अनुसार ही रखी गई है अर्थात केवल गुरमुखी से अक्षरों के स्थान हिन्दी (देव नागरी) अक्षर ही किये गये हैं—

वही ग्रंथ, प्रकाशक की विनय, पृष्ठ १

१ Kabir—His Biography, By Mohan Singh Pub. Atma Ram and Sons, Lahore 1934

२ श्री सद्‌गुरु गरीबदास जी साहिब की वाणी
सम्पादक अजरानंद गरीबदासी रमताराम
आर्य सुधारक छापाखाना, बड़ोदा

गरीब गोद लिया मुख चूंबि करि, हेम रूप झलकंत।
जगर मगर काया करे, दमकैं पदम अनंत ॥ ३८३ ॥
गरीब काशी उमटी गुल भया, मो मन का घर घेर।
कोई कहै ब्रह्म विष्णु हैं, कोई कहै इन्द्र कुबेर[1] ॥ ३८४ ॥

इस उद्धरण से यह ज्ञात होता है कि कबीर ने काशी में सीधे मुसलमान (मोमिन) ही को दर्शन देकर उसके घर में जन्म ग्रहण किया। और मोमिन ने शिशु कबीर का मुंह चूम कर उसके अलौकिक रूप के दर्शन किये। इस अवतरण से भी कबीर की ब्राह्मण विधवा से उत्पन्न होने की किम्वदंती ग़लत हो जाती है। सद्गुरु गरीबदास जी साहिब की वाणी भी प्रामाणिक ग्रंथ माना जाना चाहिए क्योंकि वह संवत् १८६० की एक प्राचीन हस्तलिखित प्रति के आधार पर प्रकाशित किया गया है[2]।

इन दो प्रमाणों से कबीर का मुसलमान होना स्पष्ट है। इन्होंने अपनी जुलाहा जाति का परिचय भी स्पष्ट रूप से अनेक स्थानों पर दिया है:—

१ तननां बुननां तज्या कबीर, रामं नामं लिखि लिया सरीर ॥[3]
२ जुलहै तनि बुनि पांन न पावल, फारि बुनी दस ठांईं हो[4] ॥

१ वही ग्रंथ, पृष्ठ १६६.

२—यह ग्रंथ साहिब हस्तलिखित विक्रम संवत् १८६० मित्ति वैसाख मास का लिखा हुवा मेरे को मुकाम पिलाणा जिल्ला रोहतक में मिला हुआ जैसा का तैसा छापा है जिसको असल लिखा हुवा ग्रंथ साहिब देखना हो वह बड़ोदे में श्री जुम्मादादा व्यायाम शाला प्रो० माणेकराव के यहां कायम के लिये रखा गया है सो सब वहां से देख सकते हैं—

अजरानंद गरीब दासी
—वाणी की प्रस्तावना

३ कबीर ग्रन्थावली (नागरी प्रचारणी सभा) इं०प्रेस० प्रयाग १९२८, पृष्ठ ६९
४ वही पृष्ठ १०४

३ जाति जुलाहा मति कौ धीरे,
हरषि हरषि गुण रमै कबीर ॥[१]

४ तूं—बाँह्मण मैं कासी का जुलाहा,
चीन्हि न मोर गियाना ।[२]

५ जाति जुलाहा नाँम कबीरा,
बनि बनि फिरौं उदासी ।[३]

६ कहत कबीर मोहि भगत उमाहा,
कृत करणीं जाति भया जुलाहा ॥[४]

७ ज्यूं जल मैं जल पैसि न निकसै,
यूं ढुरि मिल्या जुलाहा ।[५]

८ गुरु प्रसाद साध की संगति,
जग जीतैं जाइ जुलाहा ॥[६]

कबीर के छठवें उद्धरण से तो यही ध्वनि निकलती है कि पूर्व कर्मानुसार ही उन्हें जुलाहे के कुल में जन्म मिला । "भया" शब्द इस अर्थ का पोषक है ।

कबीर बचपन से ही धर्म की ओर आकर्षिक थे । वे भजन गाया करते थे और लोगों को उपदेश दिया करते थे पर 'निगुरा' ( बिना गुरु के ) होने के कारण लोगों में आदर के पात्र नहीं थे और उनके भजनों अथवा उपदेशों को भी कोई सुनना पसंद कहीं करता था । इस कारण वे अपना गुरु खोजने की चिन्ता में व्यस्त हुए । उस समय काशी में रामानन्द की बड़ी प्रसिद्धि थी । कबीर उन्हीं के पास गये पर कबीर के

| | | |
|---|---|---|
| १ | वही | पृष्ठ १२८ |
| २ | ,, | ,, १७३ |
| ३ | ,, | ,, १८१ |
| ४ | ,, | ,, ,, |
| ५ | ,, | ,, २२१ |
| ६ | ,, | ,, ,, |

मुसलमान होने के कारण उन्होंने उन्हें अपना शिष्य बनाना स्वीकार नहीं किया। वे हताश तो बहुत हुए पर उन्होंने एक चाल सोची। प्रातःकाल अंधेरे ही में रामानन्द पंचगङ्गा घाट पर नित्य स्नान करने के लिए जाते थे। कबीर पहले से ही उनके रास्ते में घाट की सीढ़ियों पर लेट रहे। रामानन्द जैसे ही स्नानार्थ आए वैसे ही उनके पैर की ठोकर कबीर के सिर में लगी। ठोकर लगने के साथ ही रामानन्द के मुख से पश्चात्ताप के रूप में 'राम''राम' शब्द निकल पड़ा। कबीर ने उसी समय उनके चरण पकड़ कर कहा कि महाराज, आज से आपने मुझे राम नाम से दीक्षित कर अपना शिष्य बना लिया। आज से आप मेरे गुरु हुए। रामानन्द ने प्रसन्न हो कबीर को हृदय से लगा लिया। उसी समय से कबीर रामानन्द के शिष्य कहलाने लगे। बाबू श्याम सुन्दरदास ने अपनी पुस्तक कबीर ग्रन्थावली में लिखा है :—

"केवल किंवदंती के आधार पर रामानन्द को उनका गुरु मान लेना ठीक नहीं। यह किंवदंती भी ऐतिहासिक जाँच के सामने ठीक नहीं ठहरती। रामानन्द जी की मृत्यु अधिक से अधिक देर में मानने से संवत् १४६७ में हुई, इससे १४ या १५ वर्ष पहले भी उसके होने का प्रमाण विद्यमान है। उस समय कबीर की अवस्था ११ वर्ष की रही होगी, क्योंकि हम ऊपर उनका जन्म १४५६ सिद्ध कर आए हैं। ११ वर्ष के बालक का घूम फिर कर उपदेश देने लगना सहसा ग्राह्य नहीं होता। और यदि रामानन्द जी की मृत्यु संवत् १४५२-५३ के लगभग हुई तो यह किंवदंती झूठ ठहरती है; क्योंकि उस समय तो कबीर को संसार में आने के लिए अभी तीन चार वर्ष रहे होंगे।" [१]

बाबू साहिब ने यह नहीं लिखा कि रामानन्द की मृत्यु की तिथि उन्होंने किस प्रामाणिक स्थान से ली है। नाभादास के भक्तमाल की

१ कबीर ग्रंथावली, भूमिका पृष्ठ २५।

टीका करनेवाले प्रियादास के अनुसार रामानन्द की मृत्यु सं० १५०५ विक्रमी में हुई इसके अनुसार रामानन्द की मृत्यु के समय कबीर की अवस्था ४९ वर्ष की रही होगी। उस अवस्था में या उसके पहले कबीर क्या कोई भी भक्त घूम-फिर कर उपदेश दे सकता है और रामानन्द का शिष्य बन सकता है। फिर कबीर ने लिखा है :—

काशी में हम प्रगट भये हैं रामानन्द चिताए। (कबीर परिचय)

कुछ विद्वानों का मत है कि शेख़ तक़ी कबीर के गुरु थे।[1] पर जिस गुरु को कबीर ईश्वर से भी बड़ा मानते थे उस गुरु शेख़ तक़ी के लिए ऐसा वे नहीं कह सकते थे :—

घट घट है अविनासी सुनहु तकी तुम शेख (कबीर परिचय)

हाँ, यह अवश्य हो सकता है कि वे शेख़ तक़ी के सत्सङ्ग में रहे हों और उनसे उनका पारस्परिक व्यवहार हो!

कबीर का विवाह हुआ था अथवा नहीं, यह सन्देहात्मक है। कहते हैं कि उनकी स्त्री का नाम लोई था। वह एक बनखंडी बैरागी की कन्या थी। उसके घर पर एक रोज़ सन्तों का समागम था। कबीर भी वहाँ थे। सब सन्तों को दूध पीने को दिया गया। सबने तो पी लिया, कबीर ने अपना दूध रखा रहने दिया। पूछने पर उन्होंने उत्तर दिया कि एक सन्त आ रहा है, उसके लिए यह दूध रख दिया गया है। कुछ देर में एक सन्त उसी कुटी पर पहुँचा। सब लोग कबीर की शक्ति पर मुग्ध हो गये। लोई तो भक्ति से इतनी विह्वल हो गई कि वह इनके साथ रहने लगी। कोई लोई को कबीर की स्त्री कहते हैं, कोई शिष्या। कबीर ने निस्सन्देह लोई को सम्बोधित कर पद लिखे हैं। उदाहरणार्थ :—

कहत कबीर सुनहु रे लोई
हरि बिन राखन हार न कोई (कबीर ग्रंथावली पृष्ठ ११८)

1 Kabir and the Kabir Panth, by Westcott, page 25

सम्भव है, लोई उनकी स्त्री हो पीछे सन्त-स्वभाव से उन्होंने उसे शिष्या बना लिया हो। उन्होंने अपने गार्हस्थ-जीवन के विषय में भी लिखा है:—

**नारी तौ हम भी करी, पाया नहीं विचार**
**जब जानी तब परिहरी नारी बड़ा विकार (सत्य कबीर की साखी पृष्ठ १३३)**

कहते हैं, लोई से इन्हें दो सन्तान थीं। एक पुत्र था कमाल, और दूसरी पुत्री थी कमाली। जिस समय ये अपने उपदेशों से प्रसिद्धि प्राप्त कर रहे थे उस समय सिकंदर लोदी तख़्त पर बैठा था। उसने कबीर के अलौकिक कृत्यों की कहानी सुनी। उसने कबीर को बुलाया और जब उसने कबीर को स्वयं अपने को ईश्वर कहते पाया तो क्रोध में आकर उन्हें आग में फेका, पर वे साफ़ बच गये, तलवार से काटना चाहा पर तलवार उनका शरीर बिना काटे ही उनके भीतर से निकल गई। तोप से मारना चाहा पर तोप में जल भर गया। हाथी से चिराना चाहा पर हाथी डर कर भाग गया।

ऐसे अलौकिक कृत्यों में कहाँ तक सत्यता है, यह संभवतः कोई विश्वास न करे पर महात्मा या संतों के साथ ऐसी कथाओं का जोड़ना आश्चर्य-जनक नहीं है।

मृत्यु के समय कबीर काशी से मगहर चले आए थे। उन्होंने लिखा है:—

**सकल जनम शिवपुरी गँवाया**
**मरति बार मगहर उठि धाया ( कबीर परिचय )**

यह विश्वास है कि काशी में मरने से मोक्ष मिलता है, मगहर में मरने से नर्क। पर कबीर ने कहा:—

**जौ काशी तन तजै कबीरा**
**तौ रामहि कौन निहोरा ( कबीर परिचय )**

वे तो यह चाहते थे कि यदि मैं सच्चा भक्त हूँ तो चाहे काशी में मरूँ चाहे मगहर में, मुझे मुक्ति मिलनी चाहिए। यही विचार कर वे

मगहर चले गये। उनके मरने के समय हिन्दू मुसलमानों में उनके शव के लिए झगड़ा उठा। हिन्दू दाह-कर्म करना चाहते थे और मुसलमान गाड़ना चाहते थे। कफ़न उठाने पर शव के स्थान पर फूल-राशि दिखलाई पड़ी जिसे हिन्दू मुसलमानों ने सरलता से अर्ध भागों में विभाजित कर लिया। हिन्दू और मुसलमान दोनों सन्तुष्ट हो गये।

कविता की भाँति कबीर का जीवन भी रहस्य से परिपूर्ण है।

## ग

कबीर की कविता से सम्बन्ध रखने वाले हठयोग और सूफ़ी मत में प्रयुक्त कुछ विशिष्ट शब्दों के अर्थ:—

### ( अ )–हठयोग

### १–अवधू

यह अवधूत का अपभ्रंश है। जिसका अर्थ है, जो संसार से वैराग्य लेकर संसार के बन्धन से अपने को अलग कर लेता है।

यो विलंध्याश्रमान् वर्णान् आत्मन्येव स्थितः पुमान।
अति वर्णाश्रमी योगी अवधूतः स उच्यते ॥

ऐसा भी कहा जाता है कि यह नाम रामानन्द ने अपने अनुयायियों और भक्तों को दे रक्खा था क्योंकि उन्होंने रामानुजाचार्य के कर्मकाण्डों की उपेक्षा कर दी थी।

### २–अमृत

ब्रह्मरंध्र में स्थित सहस्र-दल-कमल के मध्य में एक योनि है। उसका मुख नीचे की ओर है। उसके मध्य में चन्द्राकार स्थान है जिससे सदैव अमृत का प्रवाह होता है। यह इडा नाड़ी द्वारा बहता है और मनुष्य को दीर्घायु बनाने में सहायक होता है। जो प्राणायाम के साधनों से अनभिज्ञ हैं, उनका अमृत-प्रवाह मूलाधार-चक्र में स्थित सूर्य द्वारा शोषण कर लिया जाता है। इसी अमृत के नष्ट होने से शरीर वृद्ध बनता है। यदि अभ्यासी इस अमृत का प्रवाह कण्ठ को बंद कर रोक ले तो उसका उपयोग शरीर की वृद्धि ही में होगा। उसी अमृत-पान से वह अपने शरीर को जीवन की शक्तियों से पूर्ण कर लेगा और यदि तक्षक भी उसे काट ले तो उसके शरीर में विष का संचार न होगा।

### ३–अनाहद

योगी जब समाधिस्थ होता है तो उसके शून्य अथवा आकाश ( ब्रह्मरंध्र के समीप के वातावरण ) में एक प्रकार का संगीत होता है जिससे वह मस्त होकर ईश्वर की ओर ध्यान लगाये रहता है। इस शब्द का शुद्ध रूप अनाहत है। यह ब्रह्म रंध्र में निरंतर होता रहता है।

### ४–इला ( इडा )

मेरुदण्ड के बाएँ ओर की नाड़ी जिसका अन्त नाक के दाहिने ओर होता है।

### ५–कहार ( पांच )

पांच ज्ञानेन्द्रियाँ।

आँख, नाक, कान, जीभ, त्वचा।

### ६–काशी

आज्ञा-चक्र के समीप इडा ( गंगा या वरना ) और पिंगला ( यमुना या असी ) के मध्य का स्थान काशी ( वाराणसी ) कहलाता है। यहाँ विश्वनाथ का निवास है।

इडा हि पिंगला ख्याता वाराणसीति होच्यते
वाराणसी तयोर्मध्ये विश्वनाथोत्र भाषित:
( शिवसंहिता, पंचम पटल, श्लोक १०० )

### ७–किसान ( पंच )

शरीर में स्थित पंच प्राण

उदान, प्रान, समान, अपान और व्यान।

उदान—मस्तिष्क में
प्रान—हृदय में
समान—नाभि में
अपान—गुह्य स्थान में
व्यान—समस्त शरीर में

## ८–खसम

सत्पुरुष ( देखिए माया की विवेचना )

## ९–गंगा

इडा नाड़ी ही गङ्गा के नाम से पुकारी जाती है। कभी कभी इसे वरना भी कहते हैं। इस नाड़ी से सदैव अमृत का प्रवाह होता है। यह आज्ञा-चक्र के दाहिने ओर जाती है।

## १०–गगन

( शून्य देखिए )

## ११–घट

शरीर

## १२–चन्द

ब्रह्मरंध्र में सहस्रदल कमल है। उसमें एक योनि है जिसका मुख नीचे की ओर है। इस योनि के मध्य में एक चन्द्राकार स्थान है, जिससे सदैव अमृत प्रवाहित होता है। यही स्थान कबीर ने चन्द्र के नाम से पुकारा है।

## १३–चरखा

काल-चक्र, ( देखिये पृष्ठ ४४ )

## १४–चोर (पंच)

पंच विकार
काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद।

## १५–जमुना

पिंगला नाड़ी का दूसरा नाम जमुना है। इसे 'असी' भी कहते हैं। यह आज्ञा-चक्र के बाएँ ओर जाती है।

## १६-जना (तीन)

तीन गुण—
सत, रज, तम

## १७-तरुवर

मेरुदण्ड

## १८-त्रिकुटी

भौंहों के मध्य का स्थान

## १९-ढाई

पच्चीस प्रकृतियाँ

## २०-धनुष

( देखिये त्रिकुटी )

## २१--नागिनी

मूलाधार-चक्र की योनि के मध्य में विद्युल्लता के आकार की सर्प की भाँति साढ़े तीन बार मुड़ी हुई कुण्डलिनी है जो सुषुम्णा नाड़ी के मुख की ओर है। यह सृजनात्मक शक्ति है और इसी के जागृत होने से योगी को सिद्धि प्राप्ति होती है।

## २२--पंच जना

अद्वैतवाद के अनुसार विश्व केवल एक तत्व में निहित है—उस तत्व का नाम है परब्रह्म। सृष्टि करने की दृष्टि से उसका दूसरा नाम है मूल प्रकृति। मूल प्रकृति का प्रथम रूप हुआ आकाश, जिसे अंग्रेज़ी में ईथर (ether) कहते हैं। आकाश ( ईथर ) की तरंगों से वायु प्रकट हुई। वायु के संघर्षण से तेज़ ( पावक ) उत्पन्न हुआ। तेज के संघर्षण से तरल पदार्थ ( जल ) उत्पन्न हुआ जो अन्त में दृढ़ ( पृथ्वी ) हो जाता है। इस प्रकार मूल प्रकृति के क्रमशः पाँच रूप हुए जो पञ्चतत्त्वों के नाम से कहलाते हैं :—

आकाश, वायु, तेज, जल और पृथ्वी ।

ये पाँचों तत्त्व क्रमशः फिर मूल प्रकृति में लीन हो सकते हैं। पृथ्वी जल में, जल तेज में, तेज वायु में और वायु फिर आकाश में लीन हो सकता है और फिर अनन्त सत्ता का एक प्रशान्त साम्राज्य हो सकता है। यही अद्वैतवाद का सार-भूत तत्त्व है। प्रत्येक तत्त्व की पांच प्रकृतियाँ भी हैं। इस प्रकार पाँच तत्त्व की पच्चीस प्रकृतियाँ हो जाती हैं। वे क्रमशः इस प्रकार हैं :—

| | | | |
|---|---|---|---|
| आकाश | की | प्रकृतियाँ— | मन, बुद्धि, चित्त, अहंकार, अन्तःकरण। |
| वायु | " | " | प्रान, अपान, समान, उदान, व्यान। |
| तेज | " | " | आँख, नाक, कान, जीभ, त्वचा। |
| जल | " | " | शब्द, स्पर्श. रूप, रस, गंध। |
| पृथ्वी | " | " | हाथ, पैर, मुख, गुह्य, लिंग। |

## २३--पिंगला

मेरुदण्ड के दाहिने ओर की नाड़ी। इसका अन्त नाक के बाएँ ओर होता है।

## २४--पवन

प्राणायाम द्वारा शरीर की परिष्कृत वायु।

## २५--पनिहारी (पंच)

पाँच गुण—शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गंध।

## २६–बंकनालि

( नागिनी देखिए )

## २७–महारस

( अमृत देखिए )

## २८–मँदला

( अनाहद देखिये )

## २९--षट्चक्र

सुषुम्णा नाड़ी की छः स्थितियाँ छः चक्रों के रूप में हैं। उन चक्रों के नाम हैं—

मूलाधार, स्वाधिष्ठान, मणिपूरक, अनाहत, विशुद्ध और आज्ञा।

| | |
|---|---|
| मूलाधार चक्र | गुह्य-स्थान के समीप |
| स्वाधिष्ठान चक्र | लिंग-स्थान के समीप |
| मणिपूरक चक्र | नाभि-स्थान के समीप |
| अनाहत चक्र | हृदय-स्थान के समीप |
| विशुद्ध चक्र | कण्ठ-स्थान के समीप |
| आज्ञा चक्र | दोनों भोंहों के बीच (त्रिकुटी में) |

प्रत्येक चक्र की सिद्धि योगी की दिव्य अनुभूति में सहायक होती है।

## ३०--सुरति

स्मृति का अपभ्रंश है। जिसका अर्थ 'अनुभव की हुई वस्तु का सद्बोध-( उस चीज़ को जगाने वाला कारण ) सहकार से संस्कार के आधीन ज्ञान विशेष है।' श्री माधव प्रसाद का कथन है कि सुरति 'स्वरत' का रूप है जिसका तात्पर्य है अपने में लीन हो जाना। कुछ विद्वान इसे फ़ारसी के 'सूरत-इ-इलमिया' का रूप बतलाते हैं। कबीर के 'आदि-मंगल' में सुरति का अर्थ आदि ध्वनि से ही लिया जा सकता है जिससे शब्द उत्पन्न हुआ है और ब्रह्माओं की सृष्टि हुई :—

१ 'प्रथम सूर्ति समरथ कियो घट में सहज उचार।'

२ तब समरथ के श्रवण ते मूल सुरति भै सार।
शब्द कला ताते भई, पाँच ब्रह्म अनुहार॥ (आदि मंगल)

## ३१--सुन्न

ब्रह्मरंध्रका छिद्र जो ( ० ) बिन्दु रूप होता है। इसी से कुंडलिनी का संयोग होता है। इसी स्थान पर ब्रह्म ( आत्मा ) का निवास है।

योगी जन इसी रंध्र का ज्ञान प्राप्त करना चाहते हैं। इस छिद्र के छः दरवाज़े हैं, जिन्हें कुंडलिनी के अतिरिक्त कोई नहीं खोल सकता। प्राणायाम के द्वारा इसे बन्द करने का प्रयत्न योगी जन किया करते हैं। इससे हृदय की सभी क्रियाएँ स्थिर हो जाती हैं।

### ३२—सूर्य

मूलाधार चक्र में चार दलों के बीच में एक गोलाकार स्थान है जिससे सदैव विष का स्राव होता है। इसी स्थान-विशेष का नाम सूर्य है जिससे निकला हुआ विष पिंगला नाड़ी द्वारा प्रवाहित होकर नाक के दाहिनी ओर जाता है और मनुष्य को वृद्ध बनाता है।

### ३३—सुषुम्ना

इडा और पिंगला नाड़ी के बीच में मेरुदण्ड के समानान्तर नाड़ी। उसकी छः स्थितियां हैं, जहां छः चक्र हैं।

### ३४—हंस

जीव जो नव द्वार के पिंजड़े में बन्द रहता है।

## (आ) सूफ़िमत

### ज़ात ذات सिफ़त صفت

सूफ़ीमत के अनुसार अहद (परमात्मा) के दो रूप हैं। प्रथम है ज़ात, दूसरा सिफ़त। ज़ात तो 'जानने वाले' के अर्थ में और सिफ़त 'जाना हुआ' के अर्थ में व्यवहृत होता है। अतएव जानने वाला प्रथम तो अल्लाह है और जाना हुआ है दूसरा मुहम्मद। ज़ात और सिफ़त की शक्तियाँ ही अनन्त का निर्माण करती हैं। इन शक्तियों के नाम हैं नज़ूल और उरूज। नज़ूल का तात्पर्य है लय होने से और उरूज का तात्पर्य है उत्पन्न अथवा विकसित होने से। नज़ूल तो ज़ात से उत्पन्न हो कर सिफ़त में अन्त पाती है और उरूज सिफ़त से उत्पन्न होकर ज़ात में अन्त पाती है। ज़ात निषेधात्मक है और सिफ़त गुणात्मक। ज़ात सिफ़त को उत्पन्न कर फिर अपने में लीन कर लेता है। मनुष्य की परिमित बुद्धि ज़ात को सिफ़त से भिन्न, और सिफ़त को ज़ात से स्वतंत्र मानती है।

### हक़ حق

सभी धर्मों और विश्वासों का आधार एक सत्य है। उसे सूफ़ीमत में हक़ कहते हैं। उसके अनुसार यह सत्य दो वस्त्रों से आच्छादित है। सिर पर पगड़ी और शरीर पर अंगरखा। पगड़ी रहस्य से निर्मित है जिसका नाम है रहस्यवाद। अंगरखा सत्याचरण से निमित है जिसका नाम है धर्म। वह सत्य इन वस्त्रों से इसलिए ढक दिया है जिससे अज्ञानियों की आँखें उसपर न पड़ें या अज्ञानियों की आँखों में इतनी

शक्ति ही नहीं है कि वे उस दैदीप्यमान प्रकाश को देख सकें। सत्य का रूप एक ही है पर उसका विवेचन भिन्न भिन्न भाँति से किया गया है। इसीलिये तो संसार में अनेक धर्मों की उत्पत्ति हुई।

**अहद** احد

केवल एक शक्ति-ईश्वर

**वहदत** وحدت

एकान्त अस्तित्व

**इश्क़** عشق

जब अहद अपनी वहदत का अनुभव करता है तो उसके प्यार करने की शक्ति उसे एक दूसरा रूप उत्पन्न करने के लिए वाध्य करती है। इस प्रकार प्रथम स्थिति में अहद आशिक़ वनता है और उसका उत्पन्न हुआ दूसरा रूप माशूक़ है। उत्पन्न हुआ अल्लाह का दूसरा रूप प्रेम में इतनी उन्नति करता है कि वह तो आशिक़ वन जाता है और अल्लाह माशूक़। सूफ़ीमत में अल्लाह माशूक़ है और सूफ़ी आशिक़।

**बक़ा** بقا जीवन की पूर्णता ही को वक़ा कहते हैं। यह अल्लाह की वास्तविक स्थिति है। मृत्यु के पश्चात् प्रत्येक जीव को इस स्थिति में आना पड़ता है। जो लोग ईश्वर के प्रेम में अपने को भुला देते हैं वे जीवन में ही बक़ा की स्थिति में पहुँच जाते हैं।

| | |
|---|---|
| शरियत شریعت<br>तरीक़त طریقت<br>हक़ीक़त حقیقت<br>मारिफ़त معرفت | सूफ़ीमत के अनुसार 'बक़ा, के लिए साधनाएँ |

| | | |
|---|---|---|
| सितारा ستارہ | तारा | अल्लाह के प्रादुर्भाव के सात रूप |
| महताब مہتاب | चन्द्र | |
| अफ़ताब آفتاب | सूर्य | |
| मदनियत مدنیت | खनिज | |

| | | |
|---|---|---|
| नबातात | نباتات | वनस्पति |
| हैवानात | حیوانات | पशु |
| इन्सान | انسان | मानव |

| | |
|---|---|
| नासूत | ناسوت |
| मलकूत | ملکوت |
| जबरूत | جبروت |
| लाहूत | لاہوت |
| हाहूत | ہاہوت |

मनुष्य अपने ही ज्ञान से ईश्वर की प्राप्ति करने के लिए विकास की इन पांच स्थितियों से होकर जाता है। प्रत्येक स्थिति उसे आगे की दूसरी स्थिति के योग्य बना देती है। इस प्रकार मनुष्य मानवीय जीवन के निम्नलिखित पांच आसनों पर क्रमशः आसीन होता जाता है—प्रत्येक का स्वभाव भी अलग अलग होता है।

| | | |
|---|---|---|
| आदम | ادم | साधारण मनुष्य |
| इन्सान | انسان | ज्ञानी |
| वली | ولے | प्रवित्र मनुष्य |
| कुतुब | قطب | महात्मा |
| नबी | نبے | रसूल |

## इनके क्रमशः पांच गुण हैं

| | | |
|---|---|---|
| अम्मारा | امارہ | इन्द्रियों के वश में |
| लौवामा | لوامہ | प्रायश्चित करने वाला |
| मुतमेन्ना | مطینۂ | कार्य के प्रथम विचार करने वाला |
| आलिम | عالم | जो मन, क्रम, वचन से सत्य है |
| सालिम | سالم | जो दूसरों के लिए अपने को समर्पित करता है। |

## तत्व

| | | |
|---|---|---|
| नूर | نور | आकाश |
| वाद | باد | वायु |
| आतिश | آتش | तेज |
| आब | آب | जल |
| खाक | خاک | पृथ्वी |

### इन तत्वों के अनुसार पांच इन्द्रियाँ भी हैं

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ बसारत | بصارت | देखने की शक्ति | आँख |
| २ समाअत | سماعت | सुनने की शक्ति | कान |
| ३ नगहत | نکہت | सूंघने की शक्ति | नाक |
| ४ लज्ज़त | لذت | स्वाद लेने की शक्ति | जीभ |
| ५ मुस | مس | स्पर्श करने की शक्ति | त्वचा |

इन्हीं इन्द्रियों के द्वारा रूह मुरशिद की सहायता से बक़ा के लिए अग्रसर होती है।

**मुरशिद** مرشد आध्यात्मिक गुरु या पद प्रदर्शक

**मुरीद** مرید वह व्यक्ति जो सांसारिक बन्धनों से रहित है बड़ा अध्यवसायी है और श्रद्धा पूर्वक अपने मुरशिद के आधीन है।

### दर्शन और स्वप्न

| | | |
|---|---|---|
| ख़याली | خیالے | जीवन के विचारों का प्रतिरूप |
| क़लबी | قلبے | जीवन के विचारों के विपरीत |
| नक़्शी | نقشے | किसी रूपक द्वारा सत्य का निर्देश |
| रूही | روحے | सत्य का स्पष्ट प्रदर्शन |
| इलहामी | الہامے | पत्र अथवा वाणी के रूप में ईश्वरीय सन्देश का स्पष्टीकरण |
| गिज़ाई रूह | غزائے روح | भोजन (संगीत) के सहारे ही आत्मा परमात्मा के मिलन पथ पर आती है |

संगीत में एक प्रकार का कम्पन होता
है जिससे आध्यात्मिक जीवन के
कम्पन की सृष्टि होती है।

संगीत के पांच रूप हैं:—

तरब طرب शरीर को सञ्चालित करनेवाला
( कलात्मक )
राग راگ मस्तिष्क को प्रसन्न करनेवाला
( विज्ञानात्मक )
क़ौल قول भावनाओं को उत्पन्न करनेवाला
( भावनात्मक )
निदा ندا दर्शन अथवा स्वरूप में सुन पड़ने वाला
( अनुभवात्मक )
सऊत صوت अनन्त में सुन पड़नेवाला
( आध्यात्मिक )
वजद وجد ( Ecstasy ) आनन्द
निमाज़ نماز इन्द्रियों को वश में करने के लिए साधन
वज़ीफ़ा وظیفہ, विचारों " " "

## ध्यानावस्थित होने के पांच प्रकार

ज़िकर ذکر शारीरिक शुद्धि के लिए
फ़िकर فکر मानसिक शुद्धि के लिए
कसब کسب आत्मा को समझने के लिए
शग़ल شغل परमात्मा में लीन होने के लिए
अमल عمل अपनी सत्ता का नाश कर परमात्मा की सत्ता
प्राप्त करने के लिए।



This book is read by
P. N. Raina

# नामाद्यनुक्रमणी

समाप्त